कोई दूसरा मार्ग न चुना हो। सम्भवतः अपने साथ किये गये ऐसे किसी दुर्व्यवहारके कारण ही उन्होंने पुराणपन्थियों अथवा पुरातनप्रेमी एकान्तियोंकी (द्वा० ६में) कड़ी आलोचनाएँ की हैं।

यह भी हो सकता है कि एक सम्प्रदायने दूसरे सम्प्रदायकी इस उज्जयिनीवाली घटनाको अपने सिद्धसेनके लिये अपनाया हो अथवा यह घटना मूलतः काँची या काशीमें घटित होनेवाली समन्तभद्रकी घटनाकी ही एक प्रकारसे कापी हो और इसके द्वारा सिद्धसेनको भी उसप्रकारका प्रभावक ख्यापित करना अभीष्ट रहा हो। कुछ भी हो, उक्त द्वात्रिंशिकाओंके कर्ता सिद्धसेन अपने उदार विचार एवं प्रभावादिके कारण दोनों सम्प्रदायोंमें समानरूपसे माने जाते हैं—चाहे वे किसी भी सम्प्रदायमें पहले अथवा पीछे दीक्षित क्यों न हुए हों।

परन्तु न्यायावतारके कर्ता सिद्धसेनकी दिगम्बर सम्प्रदायमें वैसी कोई खास मान्यता मालूम नहीं होती और न उस ग्रन्थपर दिगम्बरोंकी किसी खास टीका-टिप्पणका ही पता चलता है, इसीसे वे प्रायः श्वेताम्बर जान पड़ते हैं। श्वेताम्बरोंके अनेक टीका-टिप्पण भी न्यायावतारपर उपलब्ध होते हैं—उसके 'प्रमाणं स्वपराभासि' इत्यादि प्रथम श्लोकको लेकर तो विक्रमकी ११वीं शताब्दीके विद्वान् जिनेश्वरसूरिने उसपर 'प्रमालक्ष्म' नामका एक सटीक वार्तिक ही रच डाला है, जिसके अन्तमें उसके रचनेमें प्रवृत्त होनेका कारण उन दुर्जनवाक्योंको बतलाया है जिनमें यह कहा गया है कि इन 'श्वेताम्बरोंके शब्दलक्षण और प्रमाणलक्षण-विषयक कोई ग्रन्थ अपने नहीं हैं, ये परलक्षणोपजीवी हैं—बौद्ध तथा दिगम्बरादि ग्रन्थोंसे अपना निर्वाह करनेवाले हैं—अतः ये आदिसे नहीं—किसी निमित्तसे नये ही पैदा हुए अर्वाचीन हैं।' साथ ही यह भी बतलाया है कि 'हरिभद्र, मल्लवादी और अभयदेवसूरि-जैसे महान् आचार्योंके द्वारा इन विषयोंकी उपेक्षा किये जानेपर भी हमने उक्त कारणसे यह 'प्रमालक्ष्म' नामका ग्रन्थ वार्तिकरूपमें अपने पूर्वाचार्यका गौरव प्रदर्शित करनेके लिये (टीका—"पूर्वाचार्यगौरव-दर्शनार्थं") रचा है और (हमारे भाई) बुद्धिसागराचार्यने संस्कृत-प्राकृत शब्दोंकी सिद्धिके लिये पद्योंमें व्याकरण ग्रन्थकी रचना की है[१]।'

इस तरह सन्मतिसूत्रके कर्ता सिद्धसेन दिगम्बर और न्यायावतारके कर्ता सिद्धसेन श्वेताम्बर जाने जाते हैं। द्वात्रिंशिकाओंमेंसे कुछके कर्ता सिद्धसेन दिगम्बर और कुछके कर्ता श्वेताम्बर जान पड़ते हैं और वे उक्त दोनों सिद्धसेनोंसे भिन्न पूर्ववर्ती तथा उत्तरवर्ती अथवा उनसे अभिन्न भी हो सकते हैं। ऐसा मालूम होता है कि उज्जयिनीकी उस घटनाके साथ जिन सिद्धसेनका सम्बन्ध बतलाया जाता है उन्होंने सबसे पहले कुछ द्वात्रिंशिकाओंकी रचना की है, उनके बाद दूसरे सिद्धसेनोंने भी कुछ द्वात्रिंशिकाएँ रची हैं और वे सब रचयिताओंके नाम-साम्यके कारण परस्परमें मिलजुल गई हैं, अतः उपलब्ध द्वात्रिंशिकाओंमें यह निश्चय करना कि कौन-सी द्वात्रिंशिका किस सिद्धसेनकी कृति है विशेष अनुसन्धानसे सम्बन्ध रखता है। साधारणतौरपर उपयोग-द्वयके युगपद्वादादिकी दृष्टिसे, जिसे पीछे स्पष्ट किया जा चुका है, प्रथमादि पाँच द्वात्रिंशिकाओंको दिगम्बर सिद्धसेनकी, १९वीं तथा २१वीं द्वात्रिंशिकाओंको श्वेताम्बर सिद्धसेनकी और शेष द्वात्रिंशिकाओंको दोनोंमेंसे किसी भी सम्प्रदायके सिद्धसेनकी अथवा दोनों ही सम्प्रदायोंके सिद्धसेनोंकी अलग अलग कृति कहा जा सकता है। यही इन विभिन्न सिद्धसेनोंके सम्प्रदाय-विषयक विवेचनका सार है।

---

१ देखो, वार्तिक नं० ४०१से ४०५ और उनकी टीका अथवा जैनहितैषी भाग १३ अङ्क ९-१०में प्रकाशित मुनि जिनविजयजीका 'प्रमालक्षण' नामक लेख।

# ५. उपसंहार और आभार

इस प्रकार यह सब उन मूलग्रन्थों तथा उनके रचयिता आचार्यादि ग्रन्थकारोंका यथावश्यक और यथासाध्य संक्षेप-विस्तारसे परिचय है जिनके पद-वाक्योंको प्रस्तुत सूची (अनुक्रमणी) में शामिल अथवा संग्रहीत किया गया है।

अब मैं प्रस्तावनाको समाप्त करता हुआ उन सब सज्जनोंका आभार प्रकट कर देना अपना कर्तव्य समझता हूँ जिनका इस ग्रन्थके निर्माणादि-कार्यमें मुझे कुछ भी क्रियात्मक अथवा उल्लेखनीय सहयोग प्राप्त हुआ है। सबसे पहले मैं श्रीमान् साहू शान्तिप्रसादजी और उनकी धर्मपत्नी श्रीमती रमारानीजीका हार्दिक आभार प्रकट करता हूँ जिन्होंने इस ग्रन्थके निर्माण और प्रकाशन-कार्यमें अपना आर्थिक सहयोग प्रदान किया है। तत्पश्चात् अपने आश्रम वीरसेवा-मन्दिरके दो विद्वानों न्यायाचार्य पं० दरबारीलालजी कोठिया और पं० परमानन्दजी शास्त्रीके प्रति भी मैं अपना आभार प्रकट करता हूं जो ग्रन्थके संशोधन-सम्पादन और प्रूफरीडिंग आदि कार्योंमें बराबर सहयोगी रहे हैं। साथ ही आश्रमके उन भूतकालीन विद्वानों पंडित ताराचन्दजी दर्शनशास्त्री, पं० शंकरलालजी न्यायतीर्थ और पं० दीपचन्दजी पाण्ड्याको भी मैं इस अवसर पर नहीं भुला सकता जिनका इस ग्रन्थमें पूर्व-सूचनानुसार प्रेसकापी आदिके रूपमें कुछ क्रियात्मक सहयोग रहा है, और इसलिये मैं उनका भी आभारी हूँ।

प्रोफेसर ए० एन० उपाध्येजी एम० ए०, डी० लिट० कोल्हापुरने इस ग्रन्थकी अंग्रेजी प्रस्तावना ( Introduction ) लिखकर और समय-समयपर अपने बहुमूल्य परामर्श देकर मुझे बहुत ही अनुग्रहीत किया है, और इसलिये उनका मैं यहांपर खासतौरसे आभार मानता हूँ।

भूतबलि-पुष्पदन्ताचार्यकृत षट्खण्डागमपरसे जिन गाथासूत्रोंको स्पष्ट करके परिशिष्ट नं० २ में दिया गया है उनमेंसे दो एक तो पं० फूलचन्दजी सिद्धान्तशास्त्रीकी खोजसे सम्बन्ध रखते हैं और शेषपर उनकी अनुमति प्राप्त हुई है। अतः इसके लिये वे भी आभारके पात्र हैं।

पं० कैलाशचन्द्रजी शास्त्रीने स्याद्वादविद्यालय बनारससे, बाबू पन्नालालजी अग्रवाल देहलीने देहली-धर्मपुराके नये मन्दिरसे तथा बाबू कपूरचन्द ( मालिक महावीर प्रेस ) आगरा ने मोतीकटरा-जैनमन्दिरसे 'तिलोयपण्णत्ती' की हस्तलिखित प्रति भेजकर और ला० प्रद्युम्नकुमार जी जैन रईस सहारनपुरने अपने मन्दिरके शास्त्रभण्डारसे उसे तुलनाके लिये देकर, और इसी तरह, श्रीरामचन्द्रजी खिन्दुका जयपुरने आमेरके शास्त्रभण्डारसे प्राकृत 'पंचसंग्रह' आदि की कुछ पुरानी प्रतियाँ भेज कर तथा 'जंबूदीवपण्णत्ती' की प्रतिको तुलनाके लिये देकर सूचीके कार्यमें जो सहायता पहुंचाई है उसके लिये ये सब सज्जन मेरे आभार एवं धन्यवादके पात्र हैं।

इसके सिवाय, प्रस्तुत प्रस्तावनाके—खासकर उसके 'ग्रंथ और ग्रंथकार' नामक विभागके—लिखनेमें जिन विद्वानोंके ग्रंथो, लेखों, प्रस्तावना-वाक्यों आदिपरसे मुझे कुछ भी सहायता प्राप्त हुई है अथवा जिनके अनुकूल-प्रतिकूल विचारोंको पाकर मुझे उन विषयोंमें विशेषरूपसे कुछ विचार करने तथा लिखनेकी प्रेरणा मिली है उन सब विद्वानोंका भी मैं हृदयसे आभारी हूं—उनकी कृतियों तथा विचारोंके सम्पर्कमें आए बिना प्रस्तावनाको वर्तमान रूप प्राप्त होता, इसमें सन्देह ही है।

अन्तमें मैं बाबू त्रिलोकचन्दजी जैन सरसावाका भी हृदयसे आभार व्यक्त करता हूँ जो सहारनपुर-प्रेससे अधिकांश प्रूफोंको कृपया लाते और करेक्शन हो जानेपर उन्हें प्रेसको पहुँचाते रहे हैं।

वीरसेवामन्दिर, सरसावा
जि० सहारनपुर

जुगलकिशोर मुख्तार

# प्रस्तावनाका संशोधन

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
| --- | --- | --- | --- |
| ४८ | ८ | उपस्थित करके | उपस्थित न करके |
| ५०, ५१ | × | ( ५० वें पृष्ठका मैटर ५१ वें पृष्ठपर और ५१ वेंका मैटर ५० वें पृष्ठ पर छप गया है अतः पृष्ठ ५० को ५१ तथा ५१ को ५० बना लें और तदनुसार ही पढ़नेकी कृपा करें । ) | |
| ९१ | ३६ | धवला | जयधवला |
| ९२ | ३७ | निम्नकरण | निम्न कारण |
| ११६ | ५ | आकिकी | आदिकी |
| १२० | २१ | जाता है | जाता है २ |
| १२१ | ३८ | णिदिष्टा | निर्दिष्टा |
| १२२ | २५ | वत्तव्यं | वत्तव्वं |
| १२७ | १२ | हैं | है |
| ,, | ३६ | विपोग्रह | विपोग्रग्रह |
| ,, | ३८ | प्रासादस्थिांत् | प्रासादस्थितात् |
| १३१ | १७, २३ | विविध तीर्थकल्प | विविधतीर्थकल्प |
| ,, | २०, ३०, ३३ | द्वात्रिशकाओं | द्वात्रिंशिकाओं |
| ,, | २७ | बतलाया | बतलाता |
| ,, | ३३ | जीवन वृत्तान्त | जीवनवृत्तान्त |
| १४२ | २३ | त्रियेण | त्रयेण |
| १६० | ३ | आर्यरवपुट्टाचार्य | आर्यखपुट्टाचार्य |
| १६१ | ९ | रुलकेरिव | रुलूकेरिव |
| ,, | २३ | सिरूसेन | सिद्धसेन |
| १६६ | ७ | उल्लेख | उल्लेख करते हुए लिखा है— |
| ,, | ३९ | करते हुए लिखा है— | × |

———

# प्रस्तावनाकी नाम-सूची ।